थी। रामकृष्ण मिशन के सर्वप्रसिद्ध प्रचारक विवेकानन्द भी वेदान्त के गौरवपूर्ण व उत्कृष्ट सिद्धान्तो को देश-विदेश के लोगों के सम्मुख लाने के लिए प्रयत्नशील थे।

(२) नवजागरण का प्रभाव मुसलमानों पर न पडता, यह सम्भव नही था। पर उनमे जागरण की जो प्रवृत्ति प्रादुर्भूत हुई, वह सर्वथा स्वतन्त्र रूप मे थी। अठारहवी सदी मे जब मुसलिम राज-शक्ति का पतन हुआ, तो अनेक मौलवियों के हृदय मे इस्लाम की दुर्दशा की अनुभूति उत्पन्न हुई। देहली के मुहम्मद शाह वलीउल्ला सदृश कितने ही मुसलिम नेता इस्लाम के लुप्त गौरव का पुनरुद्धार करने के लिये उतावले हो उठे। वलीउल्ला के अन्यतम शिष्य अहमद शाह ने बहावी सम्पदाय की नीव डाली, जिसका उद्देश्य इस्लाम की कमजोरियो को दूर कर मुसलमानो मे नवजीवन व स्फूर्ति का सचार करना था। अंग्रेजो की बढती हुई शक्ति को बहावी लोग बडी चिन्ता की दृष्टि से देखते थे। १८५७ की राज्यक्रान्ति मे उन्होने मुसलमानो को अंग्रेजो के विरुद्ध भड़काने मे महत्त्वपूर्ण कार्य किया था। पर बहावी लोगो को भारत की दुर्दशा का उतना ध्यान नही था, जितना कि इस्लाम की दुरवस्था का। इस आन्दोलन ने इस्लाम मे स्फूर्ति का सचार अवश्य किया, पर मुसलमानो को हिन्दुओं से दूर करने मे भी सहायता की।

(३) सर सैयद अहमद खाँ ने अलीगढ को केन्द्र बनाकर एक नये मुसलिम आन्दोलन का सूत्रपात किया, जिसका उद्देश्य मुसलमानो मे नई शिक्षा का प्रसार करना, और उन्हें भारत की राज-शक्ति के उपभोग मे हाथ बँटाने के लिये तैयार करना था। ब्रिटिश शासन की स्थापना के बाद मुसलमानो ने अंग्रेजी शिक्षा की उपेक्षा की थी। इसके विपरीत हिन्दुओं ने अंग्रेजी पढकर नये ज्ञान-विज्ञान को सीख लिया था, और भारत के राजनीतिक व सामाजिक जीवन मे उनका महत्त्व निरन्तर बढता जाता था। १८७५ मे सर सैयद ने अलीगढ मे एंग्लो-ओरियटल कालेज की स्थापना की, और मुसलिम जनता मे नवजागरण का प्रारम्भ किया, जिससे इस वर्ग मे नई स्फूर्ति और आशा का संचार हुआ। भारत भर के मुसलमान अलीगढ को अपना केन्द्र मानने लगे। बंगाल, मद्रास, पंजाब, बम्बई आदि प्रान्तो के मुसलिम युवक अलीगढ मे पढने के लिये आने लगे, और वहाँ रहने से उनमे एक भाषा, एक रहन-सहन, एक विचारसरणी और एक सस्कृति का विकास होने लगा। अलीगढ मे स्कूल विभाग के लिये शिक्षा का माध्यम उर्दू को बनाया गया, और मैट्रिक परीक्षा उत्तीर्ण करने के लिये उर्दू का ज्ञान आवश्यक कर दिया गया। अलीगढ का विद्यार्थी चाहे भारत के किसी भी भाग का निवासी हो, वह उर्दू को अपनी भाषा समझने लगा। इसका परिणाम यह हुआ, कि भारत भर के शिक्षित मुसलमान उर्दू को अपनी धार्मिक व राष्ट्रीय भाषा मानने लगे। रहन-सहन, भाषा, विचारसरणी आदि की एकता के कारण जहाँ अलीगढ के वातावरण मे पले हुए मुसलमान अपने को एक जाति व एक राष्ट्र का अंग समझते थे, वहाँ उनमे यह अनुभूति भी उत्पन्न होने लगी, कि वे हिन्दुओ से पृथक् है।

(४) भारत के नवजागरण का एक महत्त्वपूर्ण परिणाम यह हुआ, कि विविध जातियो व सम्प्रदायों मे अपनी पृथक्-पृथक् शिक्षा-संस्थाएं खोलने की प्रवृत्ति का प्रारम्भ हुआ। मुसलमानो के मुहम्मडन एंग्लो-ओरियन्टल कालेज के समान, दयानन्द एंग्लोवैदिक कालेज, सनातन धर्म कालेज, खालसा कालिज आदि शिक्षा-

संस्थाओं की स्थापना शुरू हुई, जिनमे नवीन शिक्षा के साथ-साथ अपने धर्म, सम्प्रदाय आदि की शिक्षा की भी व्यवस्था की गयी। इस्लामिया कालेजों के विद्यार्थी जहां उर्दू को अपनी भाषा समझते थे, और इस्लाम के उत्कर्ष को अपना ध्येय मानते थे, वहाँ डी० ए० वी० कालेजो के विद्यार्थियों को हिन्दी की शिक्षा दी जाती थी, और वैदिक धर्म के पुनरुत्थान का आदर्श उनके सम्मुख उपस्थित किया जाता था।

(५) उन्नीसवीं सदी का अन्त होते-होते आर्य समाज ने गुरुकुलों की स्थापना शुरू कर दी थी। सनातनी और जैनी लोग भी उनकी देखादेखी अपने 'कुल' स्थापित करने में तत्पर थे। देवबन्द आदि मे मुसलमानो ने भी ऐसे मदरसे कायम कर लिये थे, जो इस्लाम की शिक्षा को ही संसार के लिये आदर्श व कल्याणकारी मानते थे। ये सब संस्थाएँ भारत के नवजागरण में सहायक अवश्य थी, पर साथ ही इनके कारण हिन्दुओं और मुसलमानो के बीच की खाई अधिकाधिक चौडी होती जाती थी। देहात के रहने वाले हिन्दू और मुसलमान एक भाषा बोलते थे। उनके विचार करने का ढंग एक सदृश था, उनके रहन-सहन मे भी विशेष अन्तर नही था। पर जब ये देहाती बालक गुरुकुल कागडी या देवबन्द मे पढकर बाहर निकलते थे, तो वे एक दूसरे से भिन्न दो पृथक् सस्कृतियो के मूर्तरूप बन जाते थे। एग्लो-ओरियटल कालेज और दयानन्द एग्लो-वैदिक कालेज के विद्यार्थियो की संस्कृति मे भी इसी प्रकार का भेद आ जाता था। शिक्षा का प्रसार हिन्दुओं और मुसलमानों के भेद को घटाने के स्थान पर उसे बढा रहा था। राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के आन्दोलन के परिणामस्वरूप जब भारत मे राष्ट्रीय शिक्षणालयो की स्थापना का प्रयत्न शुरू हुआ, तो राष्ट्रीय शिक्षा का आन्दोलन भी शिक्षा के क्षेत्र मे हिन्दुओ और मुसलमानो को एक नही कर सका। दिल्ली की 'जामिया मिल्लिया इस्लामिया' मुसलिम राष्ट्रीय शिक्षा का प्रतिनिधित्व करती थी, और काशी का 'काशी विद्यापीठ' हिन्दू राष्ट्रीय शिक्षा का। काग्रेस की दृष्टि मे दोनो ही सस्थाएं राष्ट्रीय शिक्षा देती थी, पर इनके विद्यार्थियों मे विदेशी शासन का अन्त करने की इच्छा समान रूप से विद्यमान होते हुए भी संस्कृति की दृष्टि से वे एक दूसरे से बहुत भिन्न थे। राष्ट्रीय शिक्षा भी हिन्दुओ और मुसलमानो के भेद को दूर करने मे असमर्थ ही रही।

(६) राष्ट्रीय स्वाधीनता का आन्दोलन भी इन दो जातियो को एक करने मे समर्थ नही हुआ। सर सैयद अहमदखाँ और उनके अनुयायी भली-भाँति अनुभव करते थे, कि भारत मे मुसलिम लोग अल्प संख्या मे है। लोकतन्त्रवाद पर आश्रित स्वराज्य के स्थापित हो जाने का परिणाम यह होगा, कि मुसलमान अल्प संख्या में होने के कारण हिन्दुओ के वशवर्त्ती बने रहेगे। इसीलिये उन्होने मुसलिम-हितों की रक्षा का आन्दोलन खडा किया, और १६०६ मे मुसलिम लीग के रूप मे अपनी पृथक् राजनीतिक सस्था का संगठन किया। १६१६ मे कांग्रेस और लीग मे समझौता अवश्य हुआ, पर उसके कारण भारत के राष्ट्रीय नेताओं ने विधान सभाओं मे हिन्दुओ और मुसलमानों के पृथक् प्रतिनिधित्व के सिद्धान्त को स्वीकृत कर लिया, जिससे इन दो धर्मों के लोगों में अपनी पृथक् अनुभूति ने राजनीतिक रूप प्राप्त कर लिया।

(७) गांधी जी के नेतृत्व में जब कांग्रेस ने जनसाधारण में राजनीतिक चेतना

के प्रादुर्भाव का प्रयत्न किया, तो मुसलमानो को अपने साथ लेने के लिये उन्होने 'खिलाफत आन्दोलन' को अपनाया। तुर्की में खिलाफत के पुनरुद्धार का विचार मुसलमानो को बहुत आकर्षक प्रतीत होता था, और वे इसी कारण बडी सख्या में कांग्रेस में शामिल हुए। १९२०-२२ के कांग्रेस आन्दोलन में मुसलिम स्वयसेवक अरबी पोशाक पहनकर शामिल होते थे और खिलाफत पर व्याख्यान देते थे। गाधी टोपी धारण किये हुए हिन्दू-लोग अरबी पोशाक पहने हुए मुसलमानो की राष्ट्रीय भावना और देशभक्ति की प्रशंसा करते थे। इस युग मे उन्हे यह अनुभव करने का अवकाश नही था कि मुसलिम राष्ट्रीयता हिन्दू राष्ट्रीयता से किस प्रकार भिन्न है, और मुसलमान किस प्रकार राष्ट्रीय क्षेत्र मे एक नये मार्ग का अनुसरण करने मे तत्पर है।

इन्ही सब बातो का यह परिणाम हुआ, मुसलमान हिन्दुओ से पृथक् होते गये। मुसलमान एक पृथक् राष्ट्र है, यह विचार उनमे निरन्तर विकसित होता गया। इसी कारण पाकिस्तान का पृथक् रूप से निर्माण हुआ। मुहम्मद अली जिन्ना ने उन प्रवृत्तियो को मूर्त रूप प्रदान किया, जो ब्रिटिश युग मे निरन्तर विकास को प्राप्त करती रही थी।

**उपसंहार**—अगस्त १९४७ मे स्वराज्य की स्थापना के बाद भारत में एक नये युग का सूत्रपात हुआ है। संसार के अन्य देशों के समान भारत मे भी अब लोकतन्त्र-वाद पर आश्रित स्वराज्य सरकार की स्थापना हो गई है, और सामाजिक सुधार, आर्थिक प्रगति, राजनीतिक शक्ति आदि सब क्षेत्रो मे भारत उन्नति के पथ पर तेजी के साथ पग बढा रहा है। आधुनिक युग की सब विशेषताएं इस समय भारत मे विकसित हो रही है। बडी-बडी नहरों के निर्माण और जमीदारी प्रथा के अन्त के कारण कृषि के क्षेत्र मे तेजी के साथ उन्नति हो रही है। यान्त्रिक शक्ति से चलने वाले विशालकाय कारखानों की स्थापना से देश मे व्यावसायिक क्रान्ति हो रही है, और भारत अब 'कृषि प्रधान' देश न रहकर 'व्यवसाय-प्रधान' होता जाता है। धर्म के क्षेत्र मे भी ससार के लोग भारत के अध्यात्म-चिन्तन की ओर आकृष्ट हो रहे है, और बुद्ध व गाधी सदृश महात्माओ के सत्य एव अहिंसा आदि के आदर्श ससार मे नई आशा का सचार कर रहे है। भारतीय सस्कृति के मूल-तत्त्व अब ससार के उन्नत व सभ्य लोगो के लिये भी आकर्षण की चीज बनते जा रहे है।

भारतीय सस्कृति द्रविड, आर्य, बौद्ध, यवन, शक, हूण, अफगान, मुगल और ब्रिटिश सस्कृतियो के तत्त्वों के सम्मिश्रण का परिणाम है। यद्यपि इसकी मूल व मुख्य धारा आर्य है, पर यवन, शक, मुसलिम व ईसाई धाराओं ने भारतीय संस्कृति की इस मूल धारा को समृद्ध व विशाल बनाने में बहुत महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। समन्वय और सामजस्य की भावना भारतीय संस्कृति की एक महत्त्वपूर्ण विशेषता रही है, और धर्मनिरपेक्ष राष्ट्र का आदर्श भारत की संस्कृति की इसी विशेषता का परिचायक है। ब्रिटिश शासन के कारण भारत को पाश्चात्य संसार के भौतिकवाद से परिचित होने का सुवर्णीय अवसर प्राप्त हुआ, पर इससे उसने अपने अध्यात्मवाद को सर्वथा भुला नही दिया। अध्यात्मवाद और भौतिकवाद के समन्वय द्वारा यदि भारत एक नई सस्कृति के विकास मे समर्थ हो सका, तो यह संस्कृति संसार के सुख व शान्ति में सहायक होगी, यह निर्विवाद है।